दिवसं परिकीर्णानामाहारार्थं पतत्त्रिणाम् । संध्याकाले निलीनानां निद्रार्थं श्रूयते ध्वनिः ॥ ४ ॥
एते चाप्यभिषेकार्द्रा मुनयः कलशोद्यताः । सहिता उपवर्तन्ते सलिलाप्लुतवल्कलाः ॥ ५ ॥
अग्निहोत्रे च ऋषिणा हुते च विधिपूर्वकम् । कपोताङ्गारुणो धूमो दृश्यते पवनोद्धतः ॥ ६ ॥
अल्पवर्णा हि तरवो घनीभूताः समन्ततः । विप्रकृष्टेन्द्रिये देशे न प्रकाशन्ति वै दिशः ॥ ७ ॥
रजनीचरसत्त्वानि प्रचरन्ति समन्ततः । तपोवनमृगा ह्येते वेदितीर्थेषु शेरते ॥ ८ ॥
संप्रवृत्ता निशा सीते नक्षत्रसमलंकृता । ज्योत्स्नाप्रावरणश्चन्द्रो दृश्यतेऽभ्युदितोऽम्बरे॥ ९ ॥
गम्यतामनुजानामि रामस्यानुचरी भव । कथयन्त्या हि मधुरं त्वयाहमपि तोषिता ॥१०॥
अलंकुरु च तावत्त्वं प्रत्यक्षं मम मैथिलि । प्रीतिं जनय मे वत्से दिव्यालंकारशोभिनी ॥११॥
सा तदा समलंकृत्य सीता सुरसुतोपमा । प्रणम्य शिरसा पादौ रामं त्वभिमुखी ययौ ॥१२॥
तथा तु भूषितां सीतां ददर्श वदतां वरः । राघवः प्रीतिदानेन तपस्विन्या जहर्ष च ॥१३॥
न्यवेदयत्ततः सर्वं सीता रामाय मैथिली । प्रीतिदानं तपस्विन्या वसनाभरणस्रजाम् ॥१४॥
प्रहृष्टस्त्वभवद्रामो लक्ष्मणश्च महारथः । मैथिल्याः सत्क्रियां दृष्ट्वा मानुषेषु सुदुर्लभाम् ॥१५॥
ततः स शर्वरीं प्रीतः पुण्यां शशिनिभाननाम् । अर्चितस्तापसैः सर्वैरुवास रघुनन्दनः ॥१६॥

है, पर रात्रिको बुलाकर सूर्य अस्ताचल चले गये ॥३॥ दिनमें आहारके लिए चारों ओर गए हुए और संध्याके समय निद्राके लिए इकत्र हुए पक्षियोंकी ध्वनि सुन पड़ती है ॥४॥ हाथमें घड़ा लिए हुए, स्नान करनेके कारण भीगे हुए, ये मुनि, जिनके वल्कल वस्त्र जलसे भींग गये हैं, साथ ही लौट रहे हैं ॥५॥ ऋषिने विधिपूर्वक अग्निहोत्रमें हवन किया है, जिससे वायुके द्वारा उड़ाये, कबूतरके शरीरके समान धूम दिखायी पड़ता है ॥६॥ इन्द्रियोंसे दूर वर्तमान स्थानोंके थोड़े पत्तेवाले भी वृक्ष बहुत सघन मालूम पड़ते हैं और दिशाएँ प्रकाशित नहीं होतीं ॥७॥ रातमें घूमनेवाले प्राणी ( राक्षस आदि ) इधर-उधर घूम रहे हैं। ये तपोवनके मृग पवित्र वेदियोंपर सो रहे हैं ॥८॥ सीते, रात होगयी, नक्षत्र निकल आये, ज्योत्स्नाकी चादर ओढ़कर चन्द्रमा आकाशमें उदित हुआ दीख पड़ता है ॥९॥ जाओ, मैं आज्ञा देती हूँ, रामकी सेवा करो। मधुर बातें कहकर तुमने मुझे बहुत प्रसन्न किया ॥१०॥ सीते, मेरे ही सामने तुम गहने, वस्त्र, माला और अंगरागसे अपनेको अलंकृत करो। बेटी! दिव्य अलंकारोंसे शोभित होकर मुझे प्रसन्न करो ॥११॥ अलंकारों से अलंकृत होकर सीता देवकन्याके समान हो गयीं, अनुसूयाके चरणोंको इन्होंने प्रणाम किया और वे सामने गयीं ॥१२॥ तपस्विनीके प्रीतिदानसे अलंकृत सीताको रामचन्द्रने देखा और वे प्रसन्न हुए ॥१३॥ तदनन्तर, वस्त्र, आभरण, और मालाका प्रीतिदान, जो तपस्विनीने दिया था, उसका सब वृत्तान्त सीताने रामचन्द्रसे निवेदित किया ॥१४॥ रामचन्द्र और महारथ लक्ष्मण, मनुष्योंके लिए दुर्लभ, जानकीका वैसा सत्कार देखकर प्रसन्न हुए ॥१५॥ तदनन्तर, तपस्वियोंके द्वारा सत्कृत रामचन्द्रने चन्द्रानना

तस्यां रात्र्यां व्यतीतायमभिषिच्य हुताग्निकान्। आपृच्छेतां नरव्याघ्रौ तापसान्वनगोचरान् ॥१७॥
तावूचुस्ते वनचरास्तापसा धर्मचारिणः। वनस्य तस्य संचारं राक्षसैःसमभिप्लुतम् ॥१८॥
रक्षांसि पुरुषादानि नानारूपाणि राघव। वसन्त्यस्मिन्महारण्ये व्यालाश्च रुधिराशनाः॥१९॥
उच्छिष्टं वा प्रमत्तं वा तापसं ब्रह्मचारिणम्। अदन्त्यस्मिन्महारण्ये तान्निवारय राघव ॥२०॥
एष पन्था महर्षीणां फलान्याहरतां वने। अनेन तु वनं दुर्गं गन्तुं राघव ते क्षमम् ॥२१॥
इतीरितः प्राञ्जलिभिस्तपस्विभिर्द्विजैः कृतस्वस्त्ययनः परंतपः।
वनं सभार्यः प्रविवेश राघवः सलक्ष्मणः सूर्य इवाभ्रमण्डलम् ॥२२॥

इत्यार्षे श्रीमद्रामायणे वाल्मीकीय आदिकाव्येऽयोध्याकाण्डेऽएकोनविंशत्यधिकशततमः सर्गः ॥११९॥



सीताको अलंकृत देखकर उस रातको वहाँ निवास किया ॥१६॥ उस रात्रिके व्यतीत होनेपर स्नान करके नरश्रेष्ठ राम और लक्ष्मणने हवन करनेके पश्चात् वनवासी तपस्वियोंसे दूसरे वनमें जानेकी आज्ञा माँगी ॥१७॥ धर्मात्मा वनवासी तपस्वी उनसे बोले—वनके मार्गमें राक्षसोंका उपद्रव है ॥१८॥ मनुष्योंको खानेवाले अनेक प्रकारके राक्षस इस वनमें रहते हैं और खून पीनेवाले साँप भी रहते हैं ॥१९॥ जो ब्रह्मचारी या तपस्वी अशुद्ध अथवा असावधान रहता है, उसको वे इस वनमें खा जाते हैं। रामचन्द्र, उन्हें तुम रोको ॥२०॥ यही मार्ग है जिससे महर्षि लोग वनसे फल ले आते हैं, इसी मार्गसे इस दुर्गम वनमें तुमको जाना चाहिये ॥२१॥ तपस्वी ब्राह्मणोंने हाथ जोड़कर रामचन्द्रसे ऐसा कहा और उनके लिए स्वस्त्ययन किया। रामचन्द्रने सीता और लक्ष्मणके साथ वनमें प्रवेश किया, जिस प्रकार सूर्य मेघमें प्रवेश करते हैं ॥२२॥

आदिकाव्य वाल्मीकीय रामायणके अयोध्याकाण्डका एक सौ उन्नीसवाँ सर्ग समाप्त ॥ ११९ ॥

---

## अयोध्याकाण्ड समाप्त



कुल पृष्ठ संख्या ३७०+१२=३८२
साधारण साइज के ७६४